यदि सूर्य, चन्द्रमा तथा मङ्गल तीनों एक स्थानीय हों तो जातक शत्रुओंको मारने वाला, धनी तथा नीति ( कानून ) का जानने वाला होवे। यदि सूर्य, चन्द्र तथा बुध एकत्रित हों तो राजाके समान यशवाला और विद्वान् हो। यदि सू० चं० बृ० एकत्र हों तो वह गुणवान् , विद्वान् , और, राजाओंका प्रिय होवे। यदि रवि, सोम, और शुक्र एकस्थानी हों तो वह परस्त्रीगामी, क्रूर, शत्रुसे डरनेवाला, धनिक होवे ॥ ६ ॥

यदि शनि, चन्द्रमा और सूर्य एक राशिस्थ हों तो जातक खलबुद्धि, मायावी, विदेशप्रिय होवे। सूर्य, मङ्गल और बुधके एक राशिमें होनेसे जातक सुख रहित, पुत्र स्त्रीसे युक्त होवे। बृहस्पति, सूर्य और मङ्गलके एकत्र होनेसे लोगोंका विशेष प्रिय हो तथा मन्त्री, या सेनापति होवे। चन्द्रमा, सूर्य और शुक्र एकत्र हों तो नेत्ररोगी, भोगी, कुलीन और बलवान् होवे ॥ ७ ॥

शनि सूर्य और मङ्गलके एकत्र होनेसे बन्धुओंसे रहित, मूर्ख, धनी और रोगी हो। बृहस्पति, सूर्य, और बुध एकत्र हों तो चतुरबुद्धि, विद्वान् यशस्वी और धनवान् होवे। सूर्य बुध और बृहस्पति एकत्र हों तो कोमल शरीर, विद्वान् , यशस्वी और सुखी हो। शनि सूर्य और बुधसे बन्धुहीन, धनहीन, वैरी, तथा दुराचारी होवे ॥ ८ ॥

बृहस्पति, सूर्य और शुक्रके एकत्र होनेसे पुत्र-स्त्रीसे युक्त, बुद्धिमान् , नेत्ररोगी और धनवान् होवे। शनि, बृहस्पति और सूर्यसे भयरहित, राजप्रिय और सात्विक होवे। सूर्य शुक्र और शनिके एकत्र रहनेपर उत्पन्न हो तो दुष्ट चरित्रवाला, गर्वी, और अभिमानी होवे। चन्द्रमा, मङ्गल और बुध एकत्र हों तो सदा भोजनमें रत दुष्कर्मी और दूसरोंका दूषक हो ॥

बृहस्पति, चन्द्रमा और मङ्गल एकत्र हों तो रोषयुक्त वचन बोलनेवाला, कामातुर और रूपवान् हो। चन्द्रमा, मङ्गल और शुक्र एकत्र हों तो विशील, विपुत्र और भ्रमणशील हो। चन्द्रमा, शनि और मङ्गल एकत्र हों तो चञ्चलबुद्धि, दुष्टात्मा और माताको मारने वाला होवे। बृहस्पति, चन्द्रमा और बुधके एकत्र होनेसे भारी धनी और राजाका प्रिय होवे १०

शुक्र बुध और चन्द्रमाके एकत्र होनेसे विद्वान् , नीच कर्म करनेवाला, सेव्य ( सेवा करने योग्य ) होता है। चन्द्र-बुध-शनि एकत्र हों तो जातक दानी, राजपूजित और गुणवान् होता है। शुक्र, चन्द्रमा और बृहस्पतिके एकत्र होनेसे जातक प्राज्ञ, सुपुत्री और कलामें निपुण होता है। बृहस्पति, चन्द्रमा और शनिके एकत्र होनेसे जातक शास्त्री, वृद्धा स्त्रीमें रत और राजाके तुल्य होता है ॥ ११ ॥

शुक्र, चन्द्रमा और शनि एकत्र हों तो वेद जाननेवाला, राजपुरोहित, और अत्यन्त सुभग होता है। बृहस्पति, बुध और मङ्गलके एकत्र होनेसे गान्धर्व विद्या-काव्य-नाटकका ज्ञाता होता है। शुक्र, मङ्गल और बुध एकत्र हों तो जातक हीनाङ्ग, दुष्टवंशोत्पन्न और चञ्चल बुद्धिवाला होता है। बुध, मङ्गल और शुक्रके एकत्र होनेसे प्रेष्य ( दूत ) नेत्ररोगी और सदा भ्रमणशील होता है ॥ १२ ॥

शुक्र, मङ्गल और चन्द्रमा एकत्र हों तो राजाका मित्र, सुपुत्री और सुखी होता है। बृहस्पति मङ्गल और शनि एकत्र हों तो दुबला शरीरवाला, मानी, और दुराचारी होवे। शनि, मङ्गल और बृहस्पतिके एकत्र होनेसे कुपुत्री, सदा प्रदेशमें रहनेवाला होता है। शुक्र, बुध और बृहस्पति एकत्र हों तो शत्रुओंको जीतनेवाला और कीत-प्रतापसे युक्त होता है ॥ १३ ॥

बृहस्पति, बुध और शनिके एकत्रतासे विशेषसुखी, श्रीमान्, और अपनी स्त्रीका प्रिय होता है। शनि, बुध और बृहस्पतिके एकत्र रहनेसे झूठ बोलनेवाला, क्रुद्ध, परस्त्रीगामी होता है। बृहस्पति, शुक्र और शनिके एकत्र होनेसे स्वच्छ बुद्धिवाला, विख्यात, और सुखसे युक्त होता है। चन्द्रमा पापग्रह युक्त हो तो जातक अल्पसुखी और सूर्य पापयुत हो तो उसके पिताको अल्पसुखी जाने ॥ १४ ॥

अथ चतुर्ग्रहयोगाः ।

एकर्क्षगैरिनसुधाकरभूसुतज्ञैर्धीः प्रपञ्चकुशलो लिपिकश्च रोगी ।
चन्द्रारभानुगुरुभिर्धनवान्यशस्वी धीमान्नृपप्रियकरो गतशोकरोगः ॥१५॥
आरार्कचन्द्रभृगुजैः सुतदारवान् विद्वान् सितासितसुखी निपुणः कृपालुः ।
सूर्येन्दुभानुसुतभूमिसुतैरशान्तः क्रोधाटनश्च कुलटानिरतोऽर्थहीनः ॥ १६ ॥
तारासुतेन्दुरविमन्त्रिभिरिष्टपुत्रदारार्थवान् शुभयशोबलवान्मनुजः ।
शुक्रेन्दुभानुशशिजैर्विकलाङ्गभाषी मन्देन्दुभिर्दिनकरैरधनः कृतघ्नः ॥ १७ ॥
तोयाटवीक्षितिचरोऽवनिपालपूज्यो भोगी दिनेशतुहिनद्युतिजीवशुक्रैः ।
जातो विशालनयनो बहुवित्सुपुत्रो वाराङ्गनापतिरिनेन्दुसुरेज्यमन्दैः ॥ १८ ॥
मन्देन्दुभानुभृगुजैर्विकलोऽतिभीरुः कन्याजनाश्रयधनाशनतत्परश्च ।
आरारुणज्ञगुरुभिः सबलो विपन्नो दारार्थवान् नयनरोगयुतोऽनुगः स्यात् १९
रविकुजबुधशुक्रैरन्यदारानुरक्तो विषमनयनवेषश्चोरधीर्वीतसत्त्वः ।
दिनकरकुजतारासूनुमन्दैश्च भूपो नरपतिसचिवो वा नीचकृद् भोगशीलः २०

सूर्यार्यसितैर्महीपतिसमः ख्यातोऽतिपूज्यो धनी
जीवारार्किदिवाकरैर्गतधनो भ्रान्तः सुहृद्बन्धुमान् ।
भूपुत्रार्कसितासितैः परिभवप्राप्तो विकर्माऽगुणः
शुक्रार्केन्दुजसूरिभिर्धनयशोमुख्यप्रधानो भवेत् ॥ २१ ॥
जीवार्किज्ञदिवाकरैः कलहकृन् मानी दुराचारवान्
मन्दज्ञारुणभार्गवैः सुवदनः सत्यव्रताचारवान् ।
अर्कार्कीज्यसितैः कलासु निपुणो नीचप्रभुः साहसी
जीवेन्दुज्ञकुजैर्नृपप्रियकरो मन्त्री कविः क्ष्मापतिः ॥ २२ ॥
चन्द्रारज्ञसितैः सुदारतनयः प्राज्ञो विरूपः सुखी–
मन्दारेन्दुबुधैर्द्विमातृपितृकः शूरो बहुस्त्रीसुतः ।
चन्द्रारार्यसितैरधर्मकुशलो निद्रालुरर्थातुरो
जीवारार्किनिशाकरैः स्थिरमतिः शूरः सुखी पण्डितः ॥ २३ ॥
शुक्रज्ञेन्दुसुरार्चितैः स बधिरो विद्वान्यशस्वी धनी
चन्द्रार्किज्ञसुरार्चितैरतिधनो बन्धुप्रियो धार्मिकः ।
शीतांशुज्ञसितासितैर्बहुजनद्वेषी परस्त्रीपति-
र्जीवेन्द्वर्कजभार्गवैर्गतसुखः श्रद्धादयावर्जितः ॥ २४ ॥

कुजबुजगुरुशुक्रैरर्थवाननिन्दितः स्यात् बुधगुरुशनिभौमैः सामयो वित्तहीनः ।
गुरुसितशनिसौम्यैरेकगेहोपयातैरतिशयधनविद्याशीलमेति प्रजातः ॥ २५ ॥

इदानीं चतुर्ग्रहयोगा उच्यन्ते । तेषु ( १ ) र. चं. मं. बु. । ( २ ) र. चं. मं. बृ. । ( ३ ) र. चं. मं. शु. ( ४ ) र. चं. मं. श. ( ५ ) र. चं. बु. बृ. ( ६ ) र. चं. बु. शु ( ७ ) र. चं. बु. श. ( ८ ) र. च. बृ. शु. ( ९ ) र. चं. बृ. श. ( १० ) र. च. शु. श. ( ११ ) र. मं. बु. बृ. ( १२ ) र. मं. बु. शु. ( १३ ) र. मं. बु. श. ( १४ ) र. मं. बृ. शु. ( १५ ) र. मं. बृ. श. ( १६ ) र. म. शु. श. ( १७ ) र. बु. बृ. शु. ( १८ ) र. बु. बृ. श. ( १९ ) र. बु. शु. श. ( २० ) र. बृ. शु. श. ( २१ ) चं. मं. बु. बृ. ( २२ ) चं. मं. बु. शु. ( २३ ) चं. मं. बु. श. ( २४ ) चं.

मं. बृ. शु. ( २५ ) चं. मं. बृ. श. ( २६ ) चं. मं. शु. श. ( २७ ) चं. बु. बृ. शु. ( २८ ) च. बु. बृ. श. ( २९ ) चं. बु. शु. श. ( ३० ) चं. बृ. शु. श. ( ३१ ) मं. बु. बृ. शु. ( ३२ ) मं. बु. बृ. श. ( ३३ ) मं. बु. शु. श. ( ३४ ) मं. बृ. शु. श. ( ३५ ) बु बृ. शु. श., इति ३५ भेदा जायन्ते, तेषु-२६, ३३, ३४, तमभेदास्तत्फलानि चात्र नोक्तानि । शेषं सर्वं स्पष्टमेवेति ॥ १५-२५ ॥

एक राशिमें सूर्य, चन्द्रमा, मंगल और बुध हों तो जातक मायावी, प्रपञ्ची, लेखक और रोगी होवे । चन्द्रमा, मंगल, सूर्य और बृहस्पतिके एकराशिस्थ होने से जातक धनवान् , यशस्वी, बुद्धिमान् , राजाका प्रिय करनेवाला, निरोग और निश्चिन्त होता है ॥१५॥

मंगल, सूर्य, चन्द्रमा और शुक्रके एक राशिमें होनेसे पुत्र-स्त्री-धनसे युक्त, विद्वान् , अल्पभोजी, सुखी, कार्योंमें निपुण और कृपालु होता है । सूर्य, चन्द्रमा, शनि और मंगलसे चञ्चल नेत्रवाला, घूमने वाला, व्यभिचारिणी स्त्रीका स्वामी, और निर्धन होता है ॥ १६ ॥

एक राशिस्थ बुध, चन्द्र, सूर्य और गुरु होनेसे जातक मित्र-पुत्र-स्त्रीसे युत, धनवान् , गुणी, यशस्वी, बलवान् और उदार होवे । शुक्र, चन्द्रमा, सूर्य और बुध एकत्र हों तो विकल और वाचाल होवे । शनि, चन्द्र, सूर्य और बुध एकत्र हों तो निर्धन और कृतघ्न होवे।

सूर्य, चन्द्रमा, बृहस्पति और शुक्र एकत्र हों तो जलमें, बनस्थलमें चलनेवाला, राजपूज्य और भोगी हो । सूर्य, चन्द्र, गुरु और शनि एक राशिस्थ हों तो विशाल नेत्र, बहुत धन पुत्र से युत हो और वेश्याका पति होवे ॥ १८ ॥

शनि, चन्द्रमा, सूर्य और शुक्र एक राशिस्थ हों तो निर्बल, डरपोक, कन्याओंके द्वारा धनोपार्जन और खाने पीने में तत्पर होता है । मंगल, सूर्य, बुध और गुरु एकत्र हों तो सबल, विपत्तिसे युक्त, स्त्री-सम्पत्तिवाला, नेत्र रोगी, और भ्रमणशील होता है ॥ १९ ॥

सूर्य, मंगल, बुध और शुक्र के एकत्र रहनेसे दूसरेकी स्त्रीमें लीन, विषमनेत्र ( छोटा बड़ा नेत्र, या टेढ़ा नेत्र ) चोर बुद्धि, धनादिसे रहित होता है । सूर्य, मंगल, बुध और शनि एक राशिमें हों तो सेनापति वा राजमंत्री, नीच कर्म करनेवाला और भोगी होता है ॥२०॥

सूर्य, मंगल, बृहस्पति और शुक्रके एकत्र होनेसे राजाके सदृश, विख्यात, विशेष पूज्य और धनी होता है । बृहस्पति, मंगल, शनि और सूर्य एक राशिमें हों तो निर्धन, भ्रान्त हो तथा मित्र और परिवारवाला होवे । मंगल, सूर्य, शुक्र और शनि एक राशिस्थ हों तो हारनेवाला, कुकर्मियोंमें प्रधान होवें । शुक्र, सूर्य, बुध और गुरु एकत्र हों तो धन और यशमें मुख्य, लोकमें प्रधान होवे ॥ २१ ॥

बृहस्पति, शनि, बुध, और सूर्यके योगसे झगड़ालु, मानी और दुराचारी होता है । शनि, बुध, सूर्य और शुक्रके योगसे सुन्दरमुख, सत्यव्रत, और आचारवान् होता है । सूर्य, शनि, बुध और शुक्र एकत्र हों तो कलामें निपुण, नीचोंका मालिक और साहसी होता है । बृहस्पति, चन्द्रमा, बुध और मंगल एकत्र हों तो राजाका प्रिय करनेवाला, मंत्री, कवि और राजा होता है ॥ २२ ॥

चन्द्रमा, मंगल, बुध और शुक्र एकत्र हों तो सुन्दरी स्त्री-सुन्दर पुत्रसे युत, बुद्धिमान् , विरूप और सुखी होता है । शनि, मंगल, चन्द्रमा और बुध एकत्र हों तो जातक दो माता पितावाला, पराक्रमी और विशेष स्त्री-पुत्रवाला होता है । चन्द्रमा मंगल बृहस्पति और शुक्र एकत्र हों तो पापकर्ममें निपुण, निद्रालु और धनादिमें आतुर होता है । बृहस्पति, मंगल, सूर्य और चन्द्रमा एक राशिमें हों तो स्थिर बुद्धि, पराक्रमी सुखी और पण्डित होता है।

शुक्र, बुध, चन्द्रमा और बृहस्पतिके योगसे बधिर, विद्वान् , यशस्वी और धनी होता है । चन्द्रमा, शनि, बुध और गुरु एक राशिमें हों तो बड़ा धनी, बन्धुप्रिय, और धार्मिक होता है । शुक्र, बुध, शुक्र और शनिके एकत्र होनेसे बहुत जनसमूहोंका वैरी, दूसरेकी स्त्रीका प्रेमी होता है । बृहस्पति, चन्द्रमा, शनि और शुक्र एक राशिमें हों तो सुख और श्रद्धा-दयासे हीन होता है ॥ २४ ॥

मंगल, बुध, गुरु और शुक्रके एकत्र होनेसे धनवान् और निन्दित होता है ।

बुध, गुरु, शनि और मंगलके एकत्र होनेसे रोगी और धनहीन होता है । बृहस्पति, शुक्र, शनि, और बुधके एक गृहमें प्राप्त होनेसे जातक खूब धनी, विद्वान् और शीलवान् होता है ॥ २५ ॥

अथ पञ्चग्रहयोगाः ।

एकर्क्षगैरिनशशिक्षितिजज्ञजीवैर्जातस्तु युद्धकुशलः पिशुनः समर्थः ।
शुक्रारभानुबुधशीतकरैर्विधर्मश्रद्धालुरन्यजनकार्यपरो विबन्धुः ॥ २६ ॥
भनन्दनेन्दुरविमन्दपुरन्दरेज्यैराशालुरिष्टरमणीविरहाभिभूतः ।
चन्द्रारभानुशशिसूनुदिनेशपुत्रैरल्पायुरर्जनपरो विकलत्रपुत्रः ॥ २७ ॥
जीवेन्दुभौमसितभानुभिराततायी त्यक्तः स्वमातृपितृबन्धुजनैरनेत्रः ॥
मन्देन्दुशुक्ररविभूमिसुतैर्विनामवित्तप्रभावकुशलो मलिनोऽन्यदारः ॥२८॥
तारेशभानुगुरुबोधनदानवेज्यैर्मन्त्री धनी बलयशोनिजदण्डनाथः ॥
भास्वद्बुधेन्दुगुरुभानुसुतैः परान्नभोजी सुभीरुरतिपापरतोग्रवृत्तिः ॥२९॥
सौम्यासितेन्दुसितभानुभिरर्थहीनो दीर्घाकृतिर्गतसुतो बहुरोगगात्रः ।
जीवेन्दुशुक्ररविभानुसुतैः सदारो वाग्मीन्द्रजालचतुरो विभयः सशत्रुः ॥३०॥
शुक्रारभानुगुरुचन्द्रसुतैर्विशोकः सेनातुरङ्गपतिरन्यवधूविलोलः ।
भूसूनुजीवरविबोधनभानुपुत्रैर्भिक्षाशनो मलिनजीर्णतराम्बरः स्यात् ॥ ३१ ॥
पूज्यः कलासु निपुणो वधबन्धनाढ्यो रोगी सितासितगुरुज्ञधराकुमारैः ।
श्रेष्ठोऽतिदुःखभयरोगयुतः क्षुधार्तः शन्यारबोधनविकर्तनदानवेज्यैः ॥३२॥
प्रेष्योऽधनो मलिनवेषयुतोऽतिमूर्खश्चोरः कुजेन्दुगुरुशुक्रदिनेशपुत्रैः ।
मन्त्रक्रियासुरतधातुबलप्रसिद्धकर्मा गुरुज्ञशनिचन्द्रवसुन्धराजैः ॥ ३३ ॥
ज्ञानी सदेवगुरुसन्मतिधर्मशीलः शास्त्री दिनेशगुरुशुक्रशनीन्दुपुत्रैः ।
साधुः सुखी बहुधनप्रबलश्च विद्वानिन्दुज्ञदेवगुरुदानवपूजितारैः ॥ ३४ ॥
पञ्चग्रहैरेकगृहोपयातैश्चन्द्रज्ञजीवासुरवन्द्यमन्दैः ।
सर्वत्र पूज्यो विकलेक्षणश्च महीपतुल्यः सचिवोऽथवा स्यात् ॥ ३५ ॥

इदानीं पञ्चग्रहयोगफलान्युच्यते । तत्र क्रमात्–र. चं. मं. बु. बृ. । र. चं. मं. बु. शु. । र. चं. मं. बृ. श. । र. चं. मं. बु. श. । र. चं. मं. बृ. शु. । र. चं. मं. शु. श. । र. चं. बु. बृ. शु. । र. चं. बु. बृ. श. । र. चं बु. शु. श. । र. चं. बृ. शु. श । र. मं. बु. बृ. शु. । र. मं. बु. बृ. श. । बृ. मं. बु. शु. श. । र. मं. बु. शु. श । चं. मं. बृ. शु. श. । चं. मं. बु. बृ. श. । र. बु. बृ. शु. श. । चं. मं. बु. बृ. शु. । चं. बु. बृ. शु. श. । इत्येते योगाः तत्फलानि चोक्तानि । पश्चात्र र. मं. बृ. शु. श. । चं. मं. बु. शु. श. । योगद्वयं नोक्तमिति विवेच्यम् । श्लोकाः स्पष्टार्था एवेति ॥ २६–३५ ॥

सूर्य–चन्द्रमा मङ्गल–बुध और बृहस्पति ये ५ ग्रह एक राशिमें स्थित हों तो जातक युद्धमें कुशल, चुगुला और समर्थ होता है । शुक्र, मंगल, सूर्य, बुध और चन्द्रमा एकत्र हों तो विधर्मी, श्रद्धावान्, अन्यकार्यपरायण, और बन्धुरहित होता है ॥ २६ ॥

मंगल, चन्द्रमा, सूर्य, शनि और गुरु एक राशिमें हों तो परायेकी आशा करनेवाला और इच्छित स्त्रीके विरहसे सन्तप्त होवे । चन्द्रमा, मंगल, सूर्य, बुध और शनि एक राशिमें हों तो अल्पायु, धन कमानेमें तत्पर, बिना स्त्री पुत्र वाला होवे ॥ २७ ॥

बृहस्पति, चन्द्रमा, मंगल, शुक्र और सूर्य एकत्र हों तो आततायी, अपने पिता–माता–बन्धुजनोंसे त्यक्त और नेत्र हीन होवे । शनि, चन्द्रमा, शुक्र, सूर्य और मंगल एक राशिमें हों तो मान–धन–प्रभावसे हीन, मलिन और परस्त्रीरत होवे ॥ २८ ॥

चन्द्रमा, सूर्य, बृहस्पति, बुध और शुक्र एक राशिमें हों तो मन्त्री, धनी, प्रतापसे दूसरों को दण्ड देनेवाला होवे। सूर्य, बुध, चन्द्र, गुरु, और शनि एकत्र हों तो पराक्षभोजी, विशेष डरपोक, पाप करनेवाला, और उग्रवृत्ति वाला होवे ॥ २९ ॥

बुध, शनि, चन्द्रमा, शुक्र और सूर्य एकत्र हों तो धन-हीन, दीर्घ आकृति, पुत्ररहित और बहुत रोगवान् हो। बृहस्पति, चन्द्रमा, शुक्र, सूर्य और शनि एकत्र हों तो वह स्त्री सहित वाचाल, इन्द्रजाल करनेमें चतुर, भयरहित और शत्रु युत होवे ॥ ३० ॥

शुक्र, मंगल, सूर्य, गुरु और बुध एकत्र हों तो शोकरहित, सेना और घोड़ोंका स्वामी और अन्य स्त्रीमें चञ्चल हो। मंगल, गुरु, रवि, बुध और शनि एकत्र हों तो भिक्षासे भोजन, मलीन-पुराना वस्त्र धारण करनेवाला होवे ॥ ३१ ॥

शुक्र, शनि, बृहस्पति, बुध और मंगल एकत्र हों तो जातक पूज्य, रोगी, कलामें निपुण, और बध-बंधनसे युक्त होवे। शनि-मंगल-बुध-सूर्य-शुक्र एकत्र हों तो श्रेष्ठ, अतिदुःख-भय रोगसे युक्त और क्षुधार्त होवे ॥ ३२ ॥

मंगल-चन्द्रमा-बृहस्पति-शुक्र-शनि एकत्र हों तो दूत, दरिद्र, मलिनवेश युक्त, भारी मूर्ख होवे तथा चोर होवे। बृहस्पति-बुध-शनि-सूर्य-मंगल एक राशिस्थ हों तो मंत्र-क्रियामें, धातु विषयमें तथा बलमें प्रसिद्ध होवे ॥ ३३ ॥

सूर्य-बृहस्पति-शुक्र-शनि-चन्द्र एकत्र हों तो ज्ञानी-देवगुरु-भक्त, धर्मशील और शास्त्री होवे। चन्द्रमा-बुध-बृहस्पति-शुक्र-मंगल एकत्र हों तो साधु, सुखी, धन-धान्यमें प्रबल और विद्वान् होवे ॥ ३४ ॥

चन्द्रमा-बुध-बृहस्पति-शुक्र-शनि ये पञ्चग्रह एक गृहमें प्राप्त होनेसे सर्वत्र पूज्य, विकलनेत्र, राजाके तुल्य वा मंत्री होवे ॥ ३५ ॥

## अथ षड्ग्रहयोगाः।

सूर्येन्द्वारबुधामरेज्यभृगुजैरेकर्क्षगैस्तीर्थकृ-
ज्जातोऽरण्यगिरिप्रदेशनिलयः स्त्रीपुत्रवित्तान्वितः ॥
शुक्रेन्द्वर्कबुधामरेज्यदिनकृत्पुत्रैः शिरोरोगवा-
नुन्मादप्रकृतिश्च निर्जनधरावासो विदेशं गतः ॥ ३६ ॥
जीवज्ञारुणभूमिजासितसितैः सञ्चारशीलः सुधी-
रिन्दुज्ञारसितार्किदेवगुरुभिस्तीर्थाटनः स्याद् व्रती ॥
जीवारेन्दुरवीन्दुजारुणसुतैश्चोरः परस्त्रीरतः
कुष्ठी बान्धवदूषितो गतसुतो मूर्खो विदेशं गतः ॥ ३७ ॥
नीचोऽन्यकर्मनिरतः क्षयपीनसार्तो निन्द्यो महीसुतरवीन्दुसितासितज्ञैः ॥
मन्त्री कलत्रधननन्दनमोदहीनः शान्तः सितासितकुजारुणजीवचन्द्रैः ॥ ३८ ॥

इदानीं षड्ग्रहयोगफलान्युच्यन्ते। तत्र क्रमात् (१) र. च. मं. बु. बृ. शु.। (२) र. चं. बु. बृ. शु. श. (३) र. मं. बु. बृ. शु. श. (४) चं. मं. बु. बृ. शु. श.। (५) र. चं. मं. बु. बृ. श. (६) र. चं. मं. बु. शु. श. (७) र. चं. मं. बृ. शु. श.। इति सप्त योगास्तेषां फलानि चोक्तानि। सरलार्थाः श्लोकाः ॥ ३६-३८ ॥

सूर्य-चन्द्रमा-मंगल-बृहस्पति-बुध-शुक्र एक राशिमें होनेसे तीर्थ करनेवाला, वन और पहाड़में रहनेवाला हो, स्त्री-पुत्र और धनसे युत होवे। शुक्र-चन्द्र-सूर्य-बुध-बृहस्पति-शनि एकत्र होनेसे शिरमें पीडावाला, उन्माद प्रकृतिवाला, देवभूमिमें वासी और विदेशमें प्राप्त होवे ॥ ३६ ॥

बृहस्पति-बुध-सूर्य-मंगल-शुक्र-शनि एकत्र होनेसे संचारशील और विद्वान् होवे। चन्द्रमा-बुध-मंगल-शुक्र-शनि-बृहस्पति एकत्र हों तो जातक तीर्थ करनेवाला और व्रती

होता है । बृहस्पति-मंगल-चन्द्रमा-रवि-बुध-शनि एक राशिमें हों तो चोर. परस्त्रीमें रत, कोढ़ी, बाँधवोंसे दूषित, पुत्र-रहित, मूर्ख और विदेशी होवे ॥ ३७ ॥

मंगल-सूर्य-चन्द्र-शुक्र-शनि-बुध एक राशिमें हों तो जातक नीच, दूसरेके कर्ममें लीन, क्षय और पीनस दुःखसे दुःखी हो । शुक्र-शनि-मंगल-सूर्य-बृहस्पति-चन्द्रमा एक राशिमें हों तो मन्त्री, स्त्री-धन-पुत्र-हर्षसे हीन और शान्त होवे ॥ ३८ ॥

### अथ मेषादिराशिस्थग्रहफलम्

जातः स्वल्पधनस्तु गानरसिको विद्याधनक्लेशधी-
रज्ञः सर्वकलारसज्ञचतुरो हैरण्यकः साहसी ।
सम्पूज्यः कुवणिक्क्रियासु कुशलः पुत्रादिभाग्यच्युतः
श्रीमाँस्तोयकृषिक्रियादिभिरिने मेषादिराशिस्थिते ॥ ३९ ॥
स्वर्क्षे भूपकृषिक्रियाटनधनः, शुक्रर्क्षगे कामधीः
सौम्यर्क्षे परिदीनवाक्कर्कटकभे राजप्रियो वित्तवान् ॥
सिंहे भूमिसुते तु निर्भयधनो जैवे जितारिः सुखी
कुम्भे दुर्जनसेवितो मृगगते भूपोऽथवा तत्समः ॥ ४० ॥
कौजे चन्द्रसुतेऽधनः, सितगृहे विद्वान्नृयुग्मे सुखी,
कर्किस्थे निजवित्तहा हरिगते ज्ञातो वधूनिर्जितः ॥
कन्यास्थे सुगुणाकरो गतभयश्चापे नृपालप्रियो
मीनस्थे जितसेवकः शनिगृहे शिल्पी परप्रेष्यकः ॥ ४१ ॥
सेनावित्तसुताधिकः सुगुणवान् दाता कुजर्क्षे गुरौ
तेजस्वी सितभे परिच्छदसुहृत्तारासुतर्क्षे गते ॥
प्राज्ञः पुत्रधनश्च कर्किणि घटे भोगी यशस्वी हरौ ।
राजा राजसमोऽथवा निजगृहे नीचोऽटनः क्लेशधीः ॥ ४२ ॥
जारः श्रीमतिमित्रबन्धुविभवो विद्याधनज्ञानवान्,
भीरुर्मन्दसुतोऽतिनीचविहिताचारो नृपालप्रियः ॥
दुष्टस्त्रीगणसेवितो जनपतिर्भोगी, कुमारीरतः,
श्रीविद्यागुणशीलवान् भृगुसुते मेषादिराशिस्थिते ॥ ४३ ॥
मूर्खो नातिधनो गतस्वसुतधीरम्बासुखप्रच्युतोऽ-
नार्यः स्वल्पधनात्मजो गुणपुरग्रामाग्रणीरुग्रधीः ॥
जातः पुत्रकलत्रवित्तविभवो राजप्रियो वित्तवान्,
तेजोराजगुणाधिको रविसूते मेषादिराशिस्थिते ॥ ४४ ॥
यदुक्तमुडुनाथस्य फलं मेषादिराशिषु ।
तदंशकफलं चात्र परिचिन्त्य वदेद् बुधः ॥ ४५ ॥

इदानीं मेषादिद्वादशराशिषु ग्रहस्थितिफलान्युच्यन्ते । तत्र श्लोकाः स्पष्टार्थाः ३९-४५

मेषादि राशिमें सूर्यका फल-मेष राशिमें सूर्य हो तो जातक अल्पधनी हो, वृषमें हो तो गान विद्याका रसिक हो, मिथुनमें होतो विद्याका धनी, क्लेश बुद्धि होवे, कर्कमें हो तो नादान हो, सिंहमें हो तो सर्वकलारसज्ञ, चतुर हो, कन्यामें सुवर्णवाला, तुलामें साहसी, वृश्चिकमें पूज्य, निष्कृष्ट वाणिज्य, मकरमें दब, कुम्भमें पुत्रादि भाग्यसे हीन, मीनमें जलसे और कृषि आदिसे श्रीमान् होवे ॥ ३९ ॥

मङ्गल अपनी राशि ( मे. वृश्चि. ) में हो तो राजासे, कृषि क्रियासे, यात्रासे धन प्राप्त होवे। शुक्रके गृह ( वृ. तु. ) में हो तो कामबुद्धि हो। बुधके गृह (मि. कं.) में हो तो दीन वचन बोलने वाला, कर्कमें राजप्रिय, धनवान्, सिंहमें हो तो निर्भय धनी होवे। बृहस्पति की राशि ( ध. मी. ) में होतो शत्रुजित्, सुखी, कुम्भमें हो तो दुर्जनसेवित, मकरमें हो तो राजा वा राजाके सदृश होता है ॥ ४० ॥

बुध मङ्गलकी राशि (१. ८.) में होतो दरिद्र, शुक्रके गृहमें (वृ. तु.) में विद्वान्, मिथुन में सुखी, कर्कमें निज धनका नाशक, सिंहमें अपनी स्त्रीसे पराजित, कन्यामें हो तो सुन्दर-गुणका स्थान, भयरहित, धनुमें हो तो राजा का प्रिय, मीनमें हो तो सेवकसे पराजित और शनिके गृहमें हो तो शिल्पी ( कारीगर ) और दूत होता है ॥ ४१ ॥

बृहस्पति मङ्गलके गृह (१. ८.) में हो तो अधिक सेना-वित्त-सुतसे युत हो, गुणी तथा दाता हो। शुक्रके गृहमें ( वृ.तु. ) में हो तो तेजस्वी हो, बुधके गृह ( मि. कन्या ) में हो तो परिच्छद-सुहृद्-युत हो, कर्कमें हो तो बुद्धिमान्, पुत्र-धनी, कुम्भमें भोगी, सिंहमें यशस्वी और अपने गृह ( ध. मी. ) में राजा या राजाके सदृश हो और नीच ( मकर ) में हो तो घूमनेवाला, क्लेश बुद्धिवाला होवे ॥ ४२ ॥

शुक्र मेषादि राशिमें स्थित हो तो छिनार, वृषमें हो तो धन-बुद्धि-मित्र-बन्धु वाला हो, मिथुनमें हो तो विद्या-धन-ज्ञानवान्, कर्कमें हो तो डरपोक, सिंहमें हो तो अल्पपुत्र, कन्यामें हो तो अति नीच आचारवाला, तुलामें हो तो राजप्रिय, वृश्चिकमें हो तो दुष्ट स्त्रीगणोंसे सेवित, धनुमें हो तो जनोंका स्वामी, मकरमें हो तो भोगी, कुम्भमें हो तो कुमारी कन्यासे भोग करनेवाला, मीनमें हो तो श्री-विद्या-गुण-शीलवान् होवे ॥ ४३ ॥

मेषादि राशिस्थ शनिका फल-मेष राशिमें शनि हो तो मूर्ख, वृषमें हो तो अल्पधनी, मिथुनमें हो तो धन-पुत्र-वृद्धिसे हीन, कर्कमें हो तो मातृसुखसे रहित, सिंहमें हो तो स्त्रीके अनुकूल, कन्यामें होतो थोड़ा धन-पुत्र, तुलामें होतो गुणाग्रणी, पुर तथा ग्राममें मुखिया, वृश्चिकमें उग्र बुद्धिवाला, धनुमें पुत्र कलत्र-धन-विभवयुक्त, मकरमें राजप्रिय कुम्भमें धनवान्, मीनमें तेज आदि गुणसे बड़ा होवे ॥ ४४ ॥

चन्द्रमाके मेषादि राशिमें जो फल कहे हैं वे तथा यहां नवांशका फल विचार कर पण्डित कहें ॥ ४५ ॥

## अथ दृष्टिफलम्—

पापेक्षिते गगनगामिनि दुष्टरोगी जातः स्वधर्मगुणवित्तयशोविहीनः ।
पापान्विते तु परवित्तवधूविलोलः पारुष्यवाक्कपटबुद्धियुतोऽलसः स्यात् ॥ ४६ ॥
यदि शुभकरदृष्टे खेचरे जातमर्त्यः सुतधनयुतभोगी सुन्दरो राजपूज्यः ।
परिभवरहितः स्यात्सौम्यखेटोपयाते जितरिपुरिह धर्माचारवानिङ्गितज्ञः ॥४७॥

इदानीं दृष्टिफलमुच्यते । गगनगामिनि=ग्रहे (अत्र ग्रहशब्देन कारकग्रहोऽवगन्तव्यः) पापेक्षिते = पापग्रहेणावलोकिते, शेषं स्पष्टार्थमेवेत्यलं विस्तरेण ॥ ४६-४७ ॥

कारक ग्रह पापग्रहसे यदि देखा जाता हो तो दुष्ट-रोगी, अपने धर्म-गुण-धन-यशासे हीन होवे। पापग्रहसे युक्त हो तो परायेका धन-स्त्री भोगनेवाला, नीरसवचन-कपटबुद्धिसे युक्त, आलसी होवे ॥ ४६ ॥

यदि शुभ ग्रहकी दृष्टिसे युत ग्रह हो तो पुत्र-धनसे युक्त, भोगी, सुन्दर, राजपूज्य, पराभवसे रहित हो। शुभ युक्त हो तो शत्रुके जीतनेवाला, धर्माचारवान्, बुद्धिमान् होवे ॥

## अथ चन्द्रस्य दृष्टिफलम्—

चन्द्रे मेषगते कुजादिखचरैरालोकिते भूपति-
र्विद्वान् राजसमः समस्तगुणवान् चोरो दरिद्रो भवेत् ।
निस्वस्थेयनृमान्यभूपधनिकप्रेष्यो वृषस्थे तथा
युग्मस्थे विकलो नृपः सुमतिमान् धीरः खलो निर्धनः ॥ ४८ ॥

कर्किस्थे शशिनि क्षमासुतमुखैरालोकिते शौर्यवा-
नार्यश्रेष्ठकविर्महीपतिरयोजीवी सनेत्रामयः ।
भूपः पण्डितवाग् धनी नरपतिः पापी विभुः सिंहगे
कन्यायां धनिको विभुः प्रभुसमो विद्वान् विशीलः सुखी ॥ ४९ ॥
तौलिस्थे हिमगौ बुधादिशुभदैरालोकिते स्यात् क्रमाद्
भूपः स्वर्णकरो वणिक्कुजरविच्छायासुतैर्वञ्चकः ।
कीटस्थे शशिनि द्विमातृपितृको राजप्रियो नीचकृ-
द्रोगी निर्धनिको नृपालसचिवो दृष्टे बुधादिग्रहैः ॥ ५० ॥
चन्द्रे धनुःस्थे शुभदृष्टियुक्ते विद्याधनज्ञानयशोबलाढ्यः ।
दृष्टे कुजादित्यदिनेशपुत्रैः सभाशठः पण्यवधूरतः स्यात् ॥ ५१ ॥
राजा महीपतिर्विद्वान् धनी निर्धनिको विभुः ।
कुजादिग्रहसन्दृष्टे मकरस्थे निशाकरे ॥ ५२ ॥
कुम्भस्थिते निशानाथे शुभदृष्टे यशोधनः ।
जातः परवधूलोलः पापखेटनिरीक्षिते ॥ ५३ ॥
मीनस्थे शुभवीक्षिते हिमकरे हास्यप्रियो भूपति-
र्विद्वान् पापनिरीक्षिते परुषवाक् पापात्मको जायते ।
पापांशे खलवीक्षिते शठमतिर्जातोऽन्यजायारतः
सौम्यांशे शुभवीक्षिते हिमकरे जातो यशस्वी भवेत् ॥ ५४ ॥
राशिदृष्टिफलं यत्तदंशकेषु च योजयेत् ।
भवन्ति शुभदाः सर्वे शुभदृग्योगसंयुताः ॥ ५५

पूर्वं सामान्यतो दृष्टिफलमुक्तमिदानीं चन्द्रस्य स्थानपरत्वेन ग्रहदृष्टिफलमुच्यते । चन्द्रे मेषराशौ गते तत्र कुजादिखचरैर्मङ्गलादिग्रहैरवलोकिते जातो भूपतिः, विद्वान्, राजसमो वा समस्तगुणवान् भवति । एतदुक्तं भवति, जन्मकाले यदि चन्द्रे मेषराशौ भौमादिकेन ग्रहेणावलोक्यते तदा जातः क्रमात् राजा, विद्वान्, राजसदृशः, सकलगुणयुक्तः चोरः, दरिद्रः, भवति । एवं स्पष्टमेव निखिलमिति । अत्र राशिपरत्वेन चन्द्रस्य यथा दृष्टिफलमुक्तं तथैव तत्तद्राशेर्नवांशवशेनापि दृष्टिफलं तदेव तथैव चावगन्तव्यम् । तत्र शुभग्रहस्य योगो दृष्टिश्च यदि भवेत्तदा शोभनमन्यथा ( पापयोगदृष्टया ) न शुभमिति ॥ ४८–५५ ॥

**चन्द्रमा मेष राशिमें स्थित हो मंगलादि ग्रह उसको न देखते हों तो क्रमसे राजा, विद्वान्, राजसम, समस्त गुणवान्, चोर, दरिद्र होवे । वृष राशिमें चन्द्रमा को मङ्गल देखता हो तो निर्धन, बुध देखे तो राजा, गुरुकी दृष्टिसे मान्य, शुक्रकी दृष्टिसे राजा, शनिकी दृष्टिसे धनी, सूर्यकी दृष्टिसे दूत होता है ॥ ४८ ॥**

**चन्द्रमा मिथुन राशिमें हो उसपर मंगलकी दृष्टि हो तो विकल, बुधकी दृष्टिसे राजा, गुरुकी दृष्टिसे सुमतिमान्, शुक्रकी दृष्टिसे वीर, शनिकी दृष्टिसे खल, सूर्यकी दृष्टिसे दरिद्र होता है । कर्क राशिमें चन्द्रमा हो उसपर यदि मंगलकी दृष्टि हो तो पराक्रमी, बुधकी दृष्टिसे श्रेष्ठ कवि, शुक्रकी दृष्टिसे राजा, शनिकी दृष्टिसे लौहजीवी, सूर्यकी दृष्टिसे नेत्र रोगी होवे । कन्या राशिमें चन्द्रमापर कुजादि ग्रहकी दृष्टि हो तो फल इस प्रकार है कि मंगलकी दृष्टिसे धनिक, बुधकी दृष्टिसे विभु ( स्वामी-व्यापक ) गुरुकी दृष्टि हो तो प्रभुके सदृश, शुक्रकी दृष्टि हो तो विद्वान्, शनिकी दृष्टि हो तो शीलरहित, सूर्यकी दृष्टि हो तो सुखी होता है ॥ ४९ ॥**

**तुला राशिमें चन्द्रमाको बुधादि शुभग्रह देखते हों तो फल इस प्रकार है कि बुधकी**

दृष्टि हो तो राजा, बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो सोनार, शुक्रकी दृष्टि हो तो वैश्य हो। मंगल सूर्य-शनिकी दृष्टि हो तो ठग होता है। चन्द्रमा वृश्चिक राशिमें हो, उसपर बुधादि ग्रह की दृष्टि होनेसे फल-बुधकी दृष्टि हो तो दोमाता-वाला, बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो राज-प्रिय, शुक्रकी दृष्टिवाला नीचकर्मा, शनिकी दृष्टिसे रोगी हो, सूर्यकी दृष्टिसे दरिद्र, और मंगलकी दृष्टिसे राजाका मन्त्री होवे ॥ ५० ॥

चन्द्रमा धनुराशिमें हो शुभ ग्रहसे दृष्ट युत हो तो जातक विद्या-धन-ज्ञान-यशसे बली हो, मङ्गल-सूर्य-शनिकी दृष्टि हो तो सभा-शठ, वेश्याओंसे विहार करनेवाला होवे ॥

मकर राशिके चन्द्रमापर बुधादि ग्रहकी दृष्टि होनेसे इस प्रकार फल है-बुधकी दृष्टि हो तो राजा, बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो राजा, शुक्रकी दृष्टि हो तो विद्वान्, शनिकी दृष्टिमें धनी, सूर्यकी दृष्टि हो तो दरिद्र, मङ्गलकी दृष्टि हो तो विभु ( व्यापक ) होता है ॥ ५२ ॥

कुम्भ राशिमें चन्द्रमा स्थित हो उसे शुभ ग्रह देखते हों तो जातक यश-धनसे युक्त हो, और पापग्रह देखते हों तो दूसरेकी स्त्रीसे रमण करे ॥ ५३ ॥

मीन राशिमें चन्द्रमा हो शुभग्रह उसे देखते हों तो हास्यप्रिय, राजा, या विद्वान् हो, पापग्रह देखते हों तो कठोर वचनवाला तथा पापात्मा होवे। पापांशकमें चन्द्रमाको पापग्रह देखते हों तो शठ बुद्धि हो और दूसरेकी स्त्रीसे भोग करे। चन्द्रमा शुभांशमें हो और शुभग्रह देखते हों तो जातक यशस्वी हो ॥ ५४ ॥

राशि दृष्टिका जो फल वही नवांशकमें भी योजना करे। शुभग्रहकी दृष्टिसे वा योगसे सब शुभ ग्रह होते हैं ॥ ५५ ॥

### अथ लग्नादिभावगतग्रहफलम्।

मार्तण्डो यदि लग्नगोऽल्पतनयो जातः सुखी निर्घृणः
स्वल्पाशी विकलेक्षणो रणतलश्लाघी सुशीलो नटः।
ज्ञानाचाररतः सुलोचनयशःस्वातन्त्र्यकस्तूच्चगे
मीने स्त्रीजनसेवितो हरिगते रात्र्यन्धको वीर्यवान् ॥ ५६ ॥

क्षीणे शशिन्युदयगे बधिरोऽङ्गहीनः प्रेष्यश्च पापसहिते तु गतायुरेव।
स्वोच्चस्वके धनयशोबहुरूपशाली पूर्णे तनौ यदि चिरायुरुपैति विद्वान् ॥५७॥

क्रूरः साहसिकोऽटनोऽतिचपलो रोगी कुजे लग्नगे
विद्यावित्ततपःस्वधर्मनिरतो लग्नस्थिते बोधने।
जीवे लग्नगते चिरायुरमलज्ञानी धनी रूपवान्
कामी कान्तवपुः सदारतनयो विद्वान् विलग्ने भृगौ ॥ ५८ ॥

दुर्नासिको वृद्धकलत्ररोगी मन्दे विलग्नोपगतेऽङ्गहीनः।
महीपतुल्यः सुगुणाभिरामो जातः स्वतुङ्गोपगते चिरायुः ॥ ५९ ॥

क्रूरो दयाधर्मविहीनशीलो राहौ विलग्नोपगते तु रोगी।
केतौ विलग्ने सरुजोऽतिलुब्धः सौम्येक्षिते राजसमानभोगी ॥६०॥

रविक्षेत्रोदये राहू राजभोगाय सम्पदि।
स्थिरार्थपुत्रान् कुरुते मन्दक्षेत्रोदये शिखी ॥ ६१ ॥

इदानीं भावरत्वेन ग्रहाणां फलानि विवक्षुः प्रथमं लग्नगतग्रहफलान्युच्यन्ते। श्लोकाः सरलार्था एव ॥ ५६-६१ ॥

यदि जन्मलग्नमें सूर्य हो तो थोड़े पुत्रवाला, सुखी, निर्दयी, अल्पभोजी, विकलनेत्र, रणकी इच्छा रखनेवाला, सुशील, नाट्य करनेवाला हो, लग्नमें यदि उच्च राशिका सूर्य हो तो ज्ञानाचारमें रत, सुन्दर नेत्र, तथा यशस्वी और स्वतन्त्र हो। मीनमें स्त्रीजनसे सेवित हो सिंहका सूर्य लग्नमें हो तो रात्र्यन्ध तथा वीर्यवान् होवे ॥ ५६ ॥

क्षीण चन्द्रमा लग्नमें हो तो बधिर, अङ्गहीन हो। पापग्रहसे युक्त हो तो दूत और अल्पायु होवे। अपनी उच्च राशिका हो तो धनी यशस्वी, बहुत रूपवान् हो। यदि पूर्ण चन्द्रमा लग्नमें हो तो दीर्घायु और विद्वान् हो ॥ ५७ ॥

मङ्गल लग्नमें हो तो क्रूर, साहसी, घूमनेवाला, अत्यन्त चपल और रोगी हो। बुध लग्नमें हो तो विद्या, धन, तपसे युक्त, धर्मात्मा हो। बृहस्पति लग्नमें हो तो बड़ी आयु-वाला, स्वच्छ-ज्ञानी, धनी और रूपवान् हो। शुक्र लग्नमें हो तो कामी, सुन्दर शरीर, स्त्री-पुत्रसे युक्त, और विद्वान् हो ॥ ५८ ॥

शनि लग्नमें हो तो दुर्नासिका, दृढाक्षीवाला, रोगी और अङ्गहीन हो। यदि शनि अपने उच्च स्थानमें हो तो राजाके समान, सुन्दर गुणवाला हो ॥ ५९ ॥

राहु लग्नमें हो तो क्रूर, दया-धर्म-हीन, शीलवान् और रोगी हो। केतु लग्नमें हो तो रोगसे युक्त, लोभी हो। शुभग्रह देखते हों तो राज-समान भोगी हो ॥ ६० ॥

सूर्यके गृहमें होकर लग्नमें राहु हो तो जल्द राज-भोग प्राप्त करता है। शनिके गृहमें केतु लग्नमें हो तो स्थिर-धन-पुत्रको देता है ॥ ६१ ॥

## अथ द्वितीयस्थग्रहफलम्।

त्यागी धातुद्रव्यवानिष्टशत्रुर्वाग्मी वित्तस्थानगे चित्रभानौ।
कामी कान्तश्चारुवागिङ्गितज्ञो विद्याशीलो वित्तवान् वित्तगेन्दौ ॥ ६२ ॥

धातोर्वादकृषिक्रियाटनपरः कोपी कुजे वित्तगे
बुद्ध्योपार्जितवित्तशीलगुणवान् साधुः कुटुम्बे बुधे।
वाग्मी भोजनसौख्यवित्तविपुलस्त्यागी धनस्थे गुरौ
विद्याकामकलाविलासधनवान्वित्तस्थिते भार्गवे ॥ ६३ ॥

असत्यवादी चपलोऽटनोऽधनः शनौ कुटुम्बोपगते तु वञ्चकः।
विरोधवान्वित्तगते विधुन्तुदे जनापराधी शिखिनि द्वितीयगे ॥ ६४ ॥

अत्र त्रिभिः श्लोकैर्द्वितीयभावगतग्रहाणां फलान्युक्तानि। श्लोकाः स्पष्टार्थाः ॥

सूर्य द्वितीय भावमें हो तो जातक दानी धातु द्रव्यवाला, इष्ट शत्रुवाला और वाचाल हो। चन्द्रमा द्वितीय स्थानमें होतो कामी, तेज स्वरूप, सुन्दरवचन, बुद्धिमान्, विद्याशील और धनवान् हो ॥ ६२ ॥

मंगल द्वितीय स्थानमें हो तो धातुवाद-खेती-और घूमनेमें तत्पर तथा क्रोधी हो। बुध दूसरे भावमें हो तो बुद्धिसे उपार्जन किये धन-शील-गुण हों और साधु हो। गुरु द्वितीय भवनमें प्राप्त हो तो वाचाल, भोजन-सौख्यवाला, विशेष धनी और दानी हो। शुक्र द्वितीय स्थानमें हो तो विद्या-काम-कलाका ज्ञाता तथा धनवान् बालक हो ॥ ६३ ॥

शनि द्वितीय स्थानमें हो तो असत्य-वादी, चञ्चल, घूमनेवाला, दरिद्र, और ठग हो। धन भावमें राहु हो तो विरोधी हो। केतु द्वितीय भावमें हो तो लोगों का अपराधी हो ॥ ६४ ॥

## अथ तृतीयस्थग्रहफलम्।

शूरो दुर्जनसेवितोऽतिधनवान् त्यागी तृतीये रवौ।
चन्द्रे सोदरराशिगेऽल्पधनिको बन्धुप्रियः सात्त्विकः।
ख्यातोऽपारपराक्रमः शठमतिर्दुश्चिक्ययाते कुजे
मायाकर्मपरोऽटनोऽतिचपलो दीनोऽनुजस्थे बुधे ॥ ६५ ॥
भ्रातृस्थानगते गुरौ गतधनः स्त्रीनिर्जितः पापकृत्
शुक्रे सोदरगे सरोषवचनः पापी वधूनिर्जितः।
अल्पाशी धनशीलवंशगुणवान् भ्रातृस्थिते भानुजे
राहौ विक्रमगेऽतिवीर्यधनिकः केतौ गुणी वित्तवान् ॥ ६६ ॥

सोदराऽरातिगः शुक्रः शोकरोगभयप्रदः ।
तत्रैव शुभकारी स्यात् पुरतो यदि भास्करात् ॥ ६७ ॥

श्लोकत्रयेण तृतीयभावस्थग्रहाणां फलान्युक्तानि । सरलार्थाः श्लोकाः ॥ ६५-६७ ॥

सूर्य तीसरे भावमें हो तो पराक्रमी, दुर्जन सेवित, विशेष धनी, और दानी हो। चन्द्रमा तृतीय भावमें हो तो अल्प धनी, बन्धुप्रिय, और सात्त्विक हो। मंगल तीसरे भावमें हो तो अपार पराक्रमी, और शठ-बुद्धि हो। बुध तृतीय स्थानमें हो तो मायावी, घूमनेवाला, अत्यन्त चञ्चल और दीन हो ॥ ६५ ॥

गुरु भातृ स्थानमें हो तो धन रहित, स्त्रीसे पराजित, पाप करनेवाला हो। शुक्र तृतीय भवनमें हो तो रोष युक्त वचन बोले, और पापी हो, तथा स्त्रीसे पराजित हो। शनि तृतीय स्थानमें हो तो अल्प भोजी, धन-शील-वंशसे युक्त और गुणवान् हो। राहु तीसरे भावमें हो तो अत्यन्त बली और धनी हो। केतु हो तो गुणी और धनी हो ॥ ६६ ॥

शुक्र तृतीय और षष्ठभावमें हो तो शोक-रोग-भय देता है, और उन्हीं स्थानों में शुक्र यदि सूर्यके आगे हो तो शुभ फल देता है ॥ ६७ ॥

## अथ चतुर्थस्थग्रहफलम् ।

हृद्रोगी धनधान्यबुद्धिरहितः क्रूरः सुखस्थे रवौ
विद्याशीलसुखान्वितः परवधूलोलश्चतुर्थे विधौ ।
भौमे बन्धुगते तु बन्धुरहितः स्त्रीनिर्जितः शौर्यवान्
बन्धुस्थे शशिजे विबन्धुरमलज्ञानी धनी पण्डितः ॥ ६८ ॥
वाग्मी धनी सुखयशोबलरूपशाली जातः शठप्रकृतिरिन्द्रगुरौ सुखस्थे ।
स्त्रीनिर्जितः सुखयशोधनबुद्धिविद्यावाचालको भृगुसुते यदि बन्धुयाते ॥ ६९ ॥
आचारहीनः कपटी च मातृक्लेशान्वितो भानुसुते सुखस्थे ।
राहौ कलत्रादिजनावरोधी केतौ सुखस्थे च परापवादी ॥ ७० ॥

त्रिभिः श्लोकैश्चतुर्थभावगतानां ग्रहाणां फलान्युक्तानि । स्पष्टार्थाश्च श्लोकाः॥६८-७०॥

सूर्य चतुर्थ स्थानमें हो तो हृदय रोगवाला, धन-धान्य-बुद्धिरहित और क्रूर होवे। चन्द्रमा चतुर्थ स्थानमें हो तो विद्या-शील-सुखसे युक्त और परस्त्रीगामी हो। मंगल चतुर्थ स्थानमें हो तो परिवारसे हीन, स्त्रीसे निर्जित और पराक्रमी हो। बुध चतुर्थ स्थानमें हो तो परिवार रहित, श्रेष्ठ ज्ञानी, धनी, और पंडित हो ॥ ६८ ॥

बृहस्पति सुख स्थानमें हो तो वाचाल, धनी, सुख-यश-रूप-बलवाला, शठ-स्वभाव होता है। यदि शुक्र चतुर्थ स्थानमें हो तो स्त्रीसे पराजित, सुख-यश-धन-विद्या युत हो और वाचाल हो ॥ ६९ ॥

शनि सुख भवन में हो तो आचार हीन, कपटी, मातृ-क्लेश युक्त हो। राहु चतुर्थमें हो तो स्त्री आदि जनोंका अवरोध करनेवाला हो। केतु सुखमें हो तो दूसरों को दोष लगानेवाला हो ॥ ७० ॥

## अथ पञ्चमस्थग्रहफलम् ।

राजप्रियश्चञ्चलबुद्धियुक्तः प्रवासशीलः सुतगे दिनेशे ।
मन्त्रक्रियासक्तमना दयालुर्धनी मनस्वी तनये सतीन्दौ ॥ ७१ ॥
क्रूरोऽटनश्चपलसाहसिको विधर्मा भोगी धनी च यदि पञ्चमगे धराजे ।
मन्त्राभिचारकुशलः सुतदारवित्तविद्यायशोबलयुतः सुतगे सति ज्ञे ॥ ७२ ॥
मन्त्री गुणी विभवसार समन्वितः स्यादल्पात्मजः सुरगुरौ सुतराशियाते ।
सत्पुत्रमित्रधनधानतिरूपशाली सेनातुरङ्गपतिरात्मजगे च शुक्रे ॥ ७३ ॥

मत्तश्चिरायुरसुखी चपलश्च धर्मी जातो जितारिनिचयः सुतगेऽर्कपुत्रे ।
भीरुर्दयालुरधनः सुतगे फणीशे केतौ शठः सलिलभीरुरतीव रोगी ॥ ७४ ॥

अत्र चतुर्भिः श्लोकैः पञ्चमभावगतग्रहफलान्युक्तानि । श्लोकाः सरलार्थाः ॥७१-७४॥

सूर्य पञ्चम स्थानमें हो तो राजाका प्रिय, चञ्चल बुद्धिवाला, और परदेशमें रहनेवाला होता है। चन्द्रमा पञ्चम स्थानमें हो तो मन्त्र-क्रियामें आसक्त चित्त, दयावान्, धनी, और मनस्वी होवे ॥ ७१ ॥

मंगल पञ्चम स्थानमें हो तो क्रूर, घूमनेवाला, चपल, साहसी, विधर्मी, भोगी और धनी होता है। बुध पञ्चम स्थानमें हो तो मन्त्र तथा अभिचारमें कुशल, पुत्र-स्त्री-धन-विद्या-यश-बलसे युक्त होवे ॥ ७२ ॥

बृहस्पति पञ्चम स्थानमें हो तो मन्त्री, गुणी, विभवसारसे युक्त और अल्प सन्तान-वाला हो। शुक्र पञ्चम भावमें हो तो सुपुत्रवान्, धनी, अत्यन्त रूपवान्, सेना और घोड़ों-का पति होवे ॥ ७३ ॥

शनि पञ्चम भावमें हो तो मत्त, चिरायु, सुखरहित, चपल और धर्मात्मा हो। राहु पञ्चममें हो तो डरपोक, दयालु और दरिद्र हो। ५ वें केतु हो तो शठ, जलभीरु और विशेष रोगी हो ॥ ७४ ॥

### अथ षष्ठस्थग्रहफलम् ।

कामी शूरो राजपूज्योऽभिमानी ख्यातः श्रीमान् शत्रुयाते दिनेशे ।
अल्पायुः स्यात् क्षीणचन्द्रेऽरिसंस्थे पूर्णे जातोऽतीव भोगी चिरायुः ॥ ७५ ॥
स्वामी रिपुक्षयकरः प्रबलोदराग्निः श्रीमान् यशोबलयुतोऽवनिजे रिपुस्थे ।
विद्याविनोदकलहप्रियकृद्धिशालो बन्धूपकाररहितः शशिजेऽरियाते ॥ ७६ ॥
कामी जितारिरबलोऽरिगतेऽमरेज्ये शोकापवादसहितो भृगुजे रिपुस्थे ।
बह्वाशनो विषमशीलसपत्नभीतः कामी धनी रविसुते सति शत्रुयाते ॥ ७७ ॥
राहौ रिपुस्थानगते जितारिश्चिरायुरत्यन्तसुखी कुलीनः ।
बन्धुप्रियोदारगुणप्रसिद्धविद्यायशस्वी रिपुगे च केतौ ॥ ७८ ॥

श्लोकैश्चतुर्भिः षष्ठभावे ग्रहाणां फलानि कथितानि । श्लोकाः स्पष्टार्थाः ॥ ७५-७८ ॥

सूर्य षष्ठ स्थानमें हो तो कामी, शूर, राजपूज्य, अभिमानी, ख्यात और श्रीमान् हो। क्षीण चन्द्रमा शत्रुस्थान (षष्ठ) में हो तो अल्पायु हो, पूर्ण चन्द्रमा हो तो अति भोगी और दीर्घायु हो ॥ ७५ ॥

मङ्गल षष्ठ स्थानमें हो तो जनस्वामी, शत्रुनाशक, प्रबल जठराग्नि, श्रीमान्, यश-बल युत हो। बुध षष्ठ स्थानमें हो तो विद्याविनोदी, कलहप्रिय, शीलरहित, परिवारके उपकार-से हीन होवे ॥ ७६ ॥

बृहस्पति षष्ठ स्थानमें हो तो कामी, शत्रुओंको जीतनेवाला और अबल हो। शुक्र षष्ठ स्थानमें हो तो शोक-अपवादसे युक्त हो। शनि षष्ठ स्थानमें हो, तो विशेष भोजन करने वाला, विषमबुद्धि, शत्रुसे भयभीत, कामी और धनवान् हो ॥ ७७ ॥

राहु शत्रु स्थानमें हो तो शत्रुसंहारक, दीर्घायु, विशेष सुखी और कुलीन हो। केतु षष्ठ स्थानमें हो तो बन्धुप्रिय, उदार, गुणप्रसिद्ध, विद्वान् और यशस्वी हो ॥ ७८ ॥

### अथ सप्तमस्थग्रहफलम् ।

स्त्रीद्वेषी मदनस्थिते दिनकरेऽतीव प्रकोपी खल-
श्चन्द्रे कामगते दयालुरटनः स्त्रीवश्यको भोगवान् ।
स्त्रीमूलप्रविलापको रणरुचिः कामस्थिते भूमिजे
व्यङ्गः शिल्पकलाविनोदचतुरस्तारासुतेऽस्तं गते ॥ ७९ ॥

धीरश्चारुकलत्रवान् पितृगुरुद्वेषी मदस्थे गुरौ
वेश्यास्त्रीजनवल्लभश्च सुभगो व्यङ्गः सिते कामगे ।
भाराध्वश्रमतप्तधीरधनिको मन्दे मदस्थानगे
गर्वी जारशिखामणिः फणिपतौ कामस्थिते रोगवान् ॥ ८० ॥
अनङ्गभावोपगते तु केतौ कुदारको वा विकलत्रभोगः ।
निद्री विशीलः परिदीनवाक्यः सदाऽटनो मूर्खजनाग्रगण्यः ॥ ८१ ॥

अत्र त्रिभिः श्लोकैः सप्तमे भावे ग्रहफलान्युक्तानि । तेषु—स्त्रीमूलप्रविलापकः = स्त्रीजनितदुःखसन्तप्तान्तःकरणः । भाराध्वश्रमतप्तधीरधनिकः = भारेणोत्पन्नो योऽध्वश्रमो मार्गक्लान्तिस्तेन तप्तो मनोदुःखी, धीरो धनिकश्चेति । जारशिखामणिः = परस्त्रीरता जारास्तेषां शिखामणिः शिरोमणिः, जाराग्रणीरिति । अन्यत्सर्वं स्पष्टमिति ॥ ७९–८१ ॥

सूर्य मदन ( सप्तम ) भावमें हो तो स्त्रीका वैरी, विशेष कोपी तथा खल होवे । चन्द्रमा सप्तम भावमें हो तो दयालु, भ्रमणशील, स्त्रीके वशमें रहने वाला और भोगवान् होवे । मङ्गल सप्तम भावमें हो तो स्त्रीके कारण विलाप करनेवाला और रणमें प्रीति रखने वाला होवे । बुध सातवें हो तो व्यङ्ग ( शरीरावयवमें वक्रतादि युत ), शिल्प कलाका ज्ञाता, विनोदी और चतुर हो ॥ ७९ ॥

बृहस्पति सप्तम भावमें हो त धीर, रमणीय स्त्रीवाला, पिता-गुरुका वैरी हो । शुक्र सप्तम भावमें हो तो वेश्याका स्वामी, सुन्दर और व्यङ्ग हो । शनि सप्तममें हो तो रास्ताके बोझा ढोने चलनेसे तप्त, धीर, धनिक हो । राहु सप्तम हो तो अहङ्कारी व्यभिचारियोंमें शिरोमणि और रोगवान् हो ॥ ८० ॥

केतु सप्तम हो तो निकृष्टस्त्रीवाला वा स्त्रीभोग रहित हो और शीलरहित, निद्रालु, दीन वचन बोलनेवाला, सदा अति भ्रमणशील और मूर्खोंमें अग्रगण्य हो ॥ ८१ ॥

## अथ अष्टमस्थग्रहफलम् ।

मनोऽभिरामः कलहप्रवीणः पराभवस्थे च रवौ न तृप्तः ।
रणोत्सुकस्त्यागविनोदविद्याशीलः शशाङ्के सति रन्ध्रयाते ॥ ८२ ॥
विनीतवेषो धनवान् गणेशो महीसुते रन्ध्रगते तु जातः ।
विनीतबाहुल्यगुणप्रसिद्धो धनी सुधारश्मिसुतेऽष्टमस्थे ॥ ८३ ॥
मेधावी नीचकर्मा यदि दिविजगुरौ रन्ध्रयाते चिरायु-
र्दीर्घायुः सर्वसौख्यातुलबलधनिको भार्गवे चाष्टमस्थे ।
शूरो रोषाग्रगण्यो विगतबलधनो भानुजे रन्ध्रयाते
राहौ क्लेशापवादी परिभवगृहगे दीर्घसूत्रश्च रोगी ॥ ८४ ॥
केतौ यदा रन्ध्रगृहोपयाते जातः परद्रव्यवधूरतेच्छुः ।
रोगी दुराचाररतोऽतिलुब्धः सौम्येक्षितेऽतीव धनी चिरायुः ॥ ८५ ॥

अत्र सरलार्थैश्चतुर्भिः श्लोकैरष्टमे भावे ग्रहाणां फलान्युक्तानीति ॥ ८२–८५ ॥

सूर्य पराभव ( अष्टम ) भावमें हो तो खूब सुन्दर और कलहमें चतुर होता है । चन्द्रमा अष्टम भावमें हो तो लड़ाईमें उत्सुक, दान-प्रमोद-विद्याशील हो ॥ ८२ ॥

मंगल अष्टम स्थानमें हो तो विनीतवेष, धनवान् और मुखिया हो । बुध अष्टम भावमें हो तो विनीत, विशेष गुणोंसे प्रसिद्ध और धनी हो ॥ ८३ ॥

यदि गुरु अष्टममें हो तो बुद्धिमान्, नीचकर्मा और दीर्घायु हो । शुक्र अष्टम स्थानमें हो तो दीर्घायु, सर्व सौख्य युत, अतुलबल और धनिक हो । शनि अष्टम स्थानमें हो तो शूर, क्रोधियोंमें अग्रसर, विगतबल-धनवाला हो । राहु अष्टम भावमें हो तो क्लेशी, अपवादी, दीर्घसूत्री और रोगी हो ॥ ८४ ॥

यदि केतु रन्ध्र ( अष्टम ) गृहमें हो तो जातक परद्रव्य-परस्त्रीमें रत हो, रोगी, दुराचारी, विशेष लोभी हो। यदि शुभ ग्रह उसे देखते हों तो धनी तथा दीर्घायु हो ॥८५॥

## अथ नवमस्थग्रहफलम्।

आदित्ये नवमस्थिते पितृगुरुद्वेषी विधर्माश्रित-
श्चन्द्रे पैत्रिकदेवकार्यनिरतस्त्यागी गुरुस्थे यदा।
भूसूनौ यदि पित्र्यनिष्टसहितः स्यातः शुभस्थानगे
सौम्ये धर्मगते तु धर्मधनिकः शास्त्री शुभाचारवान् ॥ ८६ ॥
ज्ञानी धर्मपरो नृपालसचिवो जीवे तपःस्थानगे
विद्यावित्तकलत्रपुत्रविभवः शुक्रे शुभस्थे सति।
मन्दे भाग्यगृहस्थिते रणतलख्यातो विदारो धनी
भाग्यस्थे भुजगे तु धर्मजनकद्वेषी यशोवित्तवान् ॥ ८७ ॥
केतौ गुरुस्थानगते तु कोपी वाग्मी विधर्मी परनिन्दकः स्यात्।
शूरः पितृद्वेषकरोऽतिदम्भाचारो निरुत्साहरतोऽभिमानी ॥८८॥

सरलार्थैस्त्रिभिः पद्यैरत्र नवमभावे ग्रहाणां फलानि परिकीर्त्तितानि ॥ ८६-८८ ॥

सूर्य नवम भावमें स्थित हो तो पिता-गुरुका द्वेषी, विधर्मके आश्रय रहनेवाला हो। यदि चन्द्रमा नवम भावमें हो तो पितृ कार्य ( तर्पण-श्राद्ध ) देवकार्य (सन्ध्या-पूजा-जप-यज्ञ ) में युक्त और दानी हो। यदि मङ्गल नवम भावमें हो तो पिताका अनिष्ट करने वाला, और विख्यात हो। बुध धर्म ( नवम ) भावमें हो तो धर्मका धनिक, शास्त्री, और शुभ आचारवान् होवे ॥ ८६ ॥

बृहस्पति नववें भावमें हो तो ज्ञानी धर्ममें तत्पर, राजाका मन्त्री हो। शुक्र नवम भावमें हो तो विद्या-धन-स्त्री-पुत्रसे युक्त हो। शनि भाग्यगृह ( नवम ) में हो तो रणमें विख्यात, विना स्त्रीवाला, और धनी हो। नवम भावमें राहु हो तो धार्मिक जनोंका वैरी, और यशस्वी हो ॥ ८७ ॥

केतु नवम भावमें हो तो क्रोधी, वाचाल, अधर्मी, परनिन्दक, वीर, पिताका वैरी, विशेष दम्भी, आलस्यमें लीन और अभिमानी हो ॥ ८८ ॥

## अथ दशमस्थग्रहफलम्।

मानस्थिते दिनकरे पितृवित्तशील-विद्यायशोबलयुतोऽवनिपालतुल्यः।
चन्द्रो यदा दशमगो धनधान्यवस्त्र-भूषावधूजनविलासकलाविलोलः ॥८९॥
मेषूरणस्थेऽवनिजे तु जाताः प्रतापवित्तप्रबलप्रसिद्धाः।
व्यापारगे चन्द्रसुते समस्त-विद्यायशोवित्तविनोदशीलः ॥ ९० ॥
सिद्धारम्भः साधुवृत्तः स्वधर्मी विद्वानाढ्यो मानगे चामरेज्ये।
शुक्रे कर्मस्थानगे कर्षकाद्य स्त्रीमूलाद्वा लब्धवित्तो विभुः स्यात ॥ ९१ ॥
मन्दे यदा दशमगे यदि दण्डकर्ता मानी धनी निजकुलप्रभवश्च शूरः।
चोरक्रियानिपुणबुद्धिरतो विशीलो मानं गते फणिपतौ तु रणोत्सुकः स्यात् ॥९२॥
सुधीर्बली शिल्पविदात्मबोधी जनानुरागी च विरोधवृत्तिः॥
कफात्मकः शूरजनाग्रगण्यः सदाऽटनः कर्मगते च केतौ ॥ ९३ ॥

सुखावगमार्थकैः पञ्चभिः श्लोकैर्दशमे भावे ग्रहाणां फलान्यत्रोक्तानि ॥ ८९-९३ ॥

सूर्य दशम भावमें हो तो पिताका धन और शील प्राप्त हो, विद्या व यशसे युक्त हो और राजाके सदृश हो। यदि चन्द्रमा दशम भावमें हो तो धन-धान्य-वस्त्र-भूषणसे युक्त, स्त्रियों का विलासी, कला जाननेवाला हो ॥ ८९ ॥

मङ्गल दशम स्थानमें हो तो प्रबल-प्रताप-धनसे प्रसिद्ध हो। बुध दशम स्थानमें हो तो समस्त विद्याका ज्ञाता, यशस्वी, धनी विनोदी हो ॥ ९० ॥

बृहस्पति दशम स्थानमें हो तो सिद्ध, साधुचरित, स्वधर्मी, विद्वान और धनी होवे। शुक्र दशम स्थानमें हो तो खेती आदि कार्यसे, स्त्रीसे धन प्राप्त हो, विभु हो ॥ ९१ ॥

यदि शनि दशम स्थानमें हो तो दण्डकर्ता, मानी, धनी, निजकुलमें वीर हो। राहु दशम स्थानमें हो तो चोरोंमें निपुण, बुद्धिमान और उद्धत हो ॥ ९२ ॥

केतु दशम स्थानमें हो तो विद्वान्, बली, शिल्पविद्, आत्मज्ञानी, जनानुरागी, विरोधवृत्ति, कफात्मक, वीरोंमें श्रेष्ठ और सदा घूमनेवाला होता है ॥ ९३ ॥

### अथ लाभस्थग्रहफलम्।

भानौ लाभगते तु वित्तविपुलस्त्रीपुत्रदासान्वितः
सन्तुष्टश्च विषादशीलधनिको लाभस्थिते शीतगौ।
आयस्थे धरणीसुते चतुरवाक्कामी धनी शौर्यवान्
सौम्ये लाभगृहं गते निपुणधीर्विद्यायशस्वी धनी ॥ ९४ ॥
आयस्थेऽमरमन्त्रिणि प्रबलधीर्विख्यातनामा धनी
लाभस्थे भृगुजे सुखी परवधूलोलाटनो वित्तवान्।
भोगी भूपतिलब्धवित्तविपुलः प्राप्तिं गते भानुजे
राहौ श्रोत्रविनाशको रणतलश्लाघी धनी पण्डितः ॥ ९५ ॥
उपान्त्ययाते शिखिनि प्रतापी परप्रियश्चान्यजनाभिवन्द्यः।
सन्तुष्टचित्तः प्रभुरल्पभोगी शुभक्रियाचाररतः प्रजातः ॥ ९६ ॥

अत्र त्रिभिः श्लोकैर्लाभ-(११) भवने ग्रहाणां फलान्युक्तानि। तेषु—परवधूलोलाटनः = परेषामन्येषां वधूषु स्त्रीषु लोलश्चञ्चलचित्तः (परस्त्रीकामुक इति) अटनो भ्रमणशीलश्चेति। श्रोत्रविनाशकः = कर्णविहीनो बधिर इति। रणतलश्लाघी = सङ्ग्रामप्रियः। अन्यत्सकलं स्पष्टमेवेति ॥ ९४-९६ ॥

सूर्य लाभ (एकादश) स्थानमें हो तो विपुल धन, स्त्री, पुत्र और दाससे युक्त हो। चन्द्रमा लाभमें हों तो सन्तुष्ट, विषादी और धनी हो। मङ्गल लाभमें हो तो चतुर-वचन बोलनेवाला, कामी, धनी और पराक्रमी हो। बुध लाभमें हो तो निपुणबुद्धि, विद्या-यशवाला, और धनी हो ॥ ९४ ॥

गुरु लाभमें हो तो प्रबल बुद्धि, विख्यातनाम और धनी हो। शुक्र लाभमें हो तो सुखी, परस्त्रीमें रत, घूमनेवाला और धनी हो। शनि लाभमें हो तो भोगी और राजासे प्राप्त विपुल धनवान् हो। राहु लाभमें हो तो कर्णरहित, रणोत्सुक, धनी और पण्डित हो ॥ ९५ ॥

केतु लाभमें हो तो प्रतापी, परप्रिय, अन्यजनसे वन्दनीय, सन्तुष्टचित्त, समर्थ, अल्प भोगी, शुभ क्रिया तथा आचारवान् हो ॥ ९६ ॥

### अथ व्ययस्थग्रहफलम्।

व्ययस्थिते पूषणि पुत्रशाली व्यङ्गः सुधीरः पतितोऽटनः स्यात्।
चन्द्रेऽन्त्ययाते तु विदेशवासी भौमे विरोधी धनदारहीनः ॥ ९७ ॥
बन्धुद्वेषकरो धनी विगतधीस्तारासुते रिष्फगे
चार्वाकी चपलोऽटनः खलमतिर्जीवे यदाऽन्त्यं गते।
शुक्रे बन्धुविनाशकोऽन्त्यगृहगे जारोपचारोऽधनी
मन्दे रिष्फगृहं गते विकलधीर्मूर्खो धनी वञ्चकः ॥ ९८ ॥

विधुन्तुदे रिःफगते विशीलः सम्पत्तिशाली विकलश्च साधुः ।
पुराणवित्तस्थितिनाशकः स्याच्चलो विशीलः शिखिनि व्ययस्थे ॥ ९९ ॥

स्पष्टार्थकैरेभिः श्लोकैर्व्ययभावे (१२) ग्रहाणां फलान्युक्तानि । उक्तेषु भावेषु यदि ग्रहाः स्वभवने स्वोच्चे स्ववर्गे च भवन्ति तदोक्तफलानि पूर्णमपरिणमन्ति । अथवैव नीचे पापगृहे च विद्यमानानां फले विपर्ययोऽपि भवतीति विवेचनीयम् ॥ ९७–९९ ॥

सूर्य द्वादश भावमें हो तो पुत्रवान्, व्यङ्ग, सुन्दर, चोर, पतित और घूमनेवाला हो। चन्द्रमा अन्त्यभाव (द्वादश) में हो तो विदेशवासी हो। १२ वें मङ्गल हो तो विरोधी, धन स्त्रीसे हीन हो ॥ ९७ ॥

बुध द्वादश हो तो बन्धुओंसे वैर रखनेवाला, धनी और बुद्धिरहित हो। बृहस्पति द्वादश हो तो चार्वाक मत. चञ्चल, घूमनेवाला और खलबुद्धि हो। शुक्र द्वादश भावमें हो तो बन्धुनाशक, व्यभिचारबुद्धि और दरिद्र हो। शनि द्वादश भावमें हो तो विकलबुद्धि, मूर्ख, धनवान् और ठग हो ॥ ९८ ॥

राहु बारहवें हो तो शीलरहित, सम्पत्तिमान्, विकल, साधु, पूर्वस्थित धनका नाश करनेवाला और केतु १२ वें हो तो चंचल और शीलरहित हो ॥ ९९ ॥

## अथ स्वोच्चफलम् ।

उच्चस्थे दिननायके यदि धनी सेनापतिः शीतगौ
मिष्टान्नाम्बरभूषणः कुतनयो भूनन्दने शौर्यवान् ।
सौम्ये वंशविवर्द्धनो जनपतिर्धीमाञ्जितारिः सुखी
जीवे वंशकरः सुशीलचतुरो विद्वान्नृपालप्रियः ॥ १०० ॥
शुक्रे स्वोच्चगते विलासवनितासङ्गीतनृत्यप्रियो
मन्दे ग्रामपुराटवीक्षितिपतिर्जातः कुमारीरतः ।
राहौ चोरजनाधिपः कुलवरः शूरः कुकर्मी धनी
केतौ चोररतस्तु हीनधरणीपालप्रियो जायते ॥ १०१ ॥
एकः स्वतुङ्गगः खेटो मित्रग्रहनिरीक्षितः ।
जनयत्यवनीशं तं पूज्यं शस्यं सुहृद्युतम् ॥ १०२ ॥
तुङ्गस्थैकवियच्चरे बलयुते जातः स धन्यो धनी
सामन्तः खचरद्वये त्रिषु यदा जातोऽवनीशो भवेत् ।
उच्चस्थेषु चतुर्ग्रहेषु बलवान् केन्द्रेषु भूपालराट्
पञ्चव्योमचरेषु तुङ्गभवनप्राप्तेषु लोकेश्वरः ॥ १०३ ॥

अधुना ग्रहाणामुच्चङ्गतानां फलान्युच्यन्ते । यस्य जन्मकाले स्वतुङ्गगत एकोऽपि ग्रहः स्वमित्रग्रहेणावलोकितो भवति स जातो राजा भवति । यदि स्वोच्चगत एको ग्रहः केवलं बलवान् भवेन्न मित्रग्रहावलोकितस्तदा जातो धन्यो धनी च भवति, न तदानीं राजा भवतीति । खचरद्वये स्वोच्चगते जातः सामन्तो मण्डलेश्वरो भवति । त्रिषु ग्रहेषु स्वोच्चगतेषु जातोऽवनीशो राजा भवति । यदि चत्वारो ग्रहाः स्वोच्चस्थाः स्युस्तथा केन्द्रगताश्च स्युस्तदा जातो बलवान् भूपालराट् महाराजो (बादशाह) भवति । चेत्पञ्च ग्रहाः स्वोच्चगता भवेयुस्तदा लोकेश्वरः सार्वभौमो (चक्रवर्त्ती) भवतीति । अन्यत्सर्वं स्पष्टमेवेति ॥ १००–१०३ ॥

**यदि सूर्य अपनी उच्च राशिमें हो तो धनी, चन्द्रमा हो तो सेनापति, मङ्गल हो तो मिष्टान्न-वस्त्र-भूषणयुत हो और पराक्रमी हो। बुध हो तो वंश बढ़ाने वाला, जनोंका स्वामी, बुद्धिमान्, शत्रुजित् और सुखी हो। बृहस्पति हो तो वंशका कर्ता, सुशील, चतुर, विद्वान्, और राजाका प्रिय हो ॥ १०० ॥**

शुक्र अपनी उच्च राशिमें हो तो स्त्री-संगीत-नृत्य का बड़ा प्रेमी हो। शनि हो तो ग्राम-पुर-बाजारका राजा और कुमारी स्त्रीसे भोग करनेवाला हो। राहु हो तो चोरोंका मालिक, कुलश्रेष्ठ, कुकर्मी तथा धनी हो। केतु हो तो चोरोंसे प्रेम रखनेवाला, नीच राजाका प्रिय हो ॥ १०१ ॥

एक भी उच्च स्थानी ग्रह मित्र ग्रहसे दृष्ट हो मित्रसे युक्त हो तो वह राजा, पूज्य, धनादियुक्त बालकको पैदा करता है, अर्थात् इस प्रकारके योगमें उत्पन्न होनेवाला, धनयुक्त पूज्य राजा होता है ॥ १०२ ॥

एक ग्रह उच्चके बलवान् होनेपर उत्पन्न हो तो वह धन्य और धनी हो। दो ग्रह हों तो सामन्त ( छोटा राजा ), तीन ग्रह हों तो राजा हो। बलवान् चार ग्रह उच्चके केन्द्रमें हों तो महाराजा हो। पांच ग्रह उच्चके हों तो चक्रवर्ती हो ॥ १०३ ॥

## अथ मूलत्रिकोणगतफलम् ।

मार्तण्डे यदि मूलकोणगृहगे जातो धनी वन्दित-
श्चन्द्रे वित्तसुखान्वितश्च रुधिरे कोपी दयावर्जितः ।
ताराजे धनिको जपी, सुरगुरौ भोगी नृपालप्रियः
शुक्रे ग्रामपुराधिपस्तरणिजे शूरस्तु, राहौ धनी ॥ १०४ ॥

इदानीं स्वस्वमूलत्रिकोणे ग्रहाणां फलान्युच्यन्ते । श्लोकः स्पष्टार्थ इति ॥ १०४ ॥

यदि सूर्य स्वमूलत्रिकोण गृह ( सिंह ) में हो तो धनी तथा वन्दनीय हो। चन्द्रमा हो तो धन सुखसे युक्त हो। मङ्गल अपने मूलत्रिकोणमें हो तो क्रोधी और निर्दयी हो। बुध हो तो धनी और तपस्वी हो। बृहस्पति हो तो भोगी राजप्रिय हो। शुक्र हो तो ग्राम-पुरका स्वामी हो। शनि हो तो वीर और राहु हो तो धनी हो ॥ १०४ ॥

## अथ स्वक्षेत्रस्थफलम् ।

स्वर्क्षे भास्वति चारुमन्दिरदुराचारोऽप्रकामी, विधौ
तेजोरूपधनी, कुजे कृषिबलख्यातो बुधे पण्डितः ।
जीवे काव्यकलागमश्रुतपरः, शुक्रो मनस्वी धनी,
मन्दे चण्डपराक्रमो गतसुखी, राहौ यशोवित्तवान् ॥ १०५ ॥
स्वजातिकल्पाधिकपूज्यवित्तो धनाधिकः क्ष्मापतितुल्यभूपः ।
एकादिभिः स्वर्क्षगतैर्ग्रहेन्द्रैर्जालक्रमेणैव भवेन्मनुष्यः ॥ १०६ ॥

अत्र श्लोकद्वयेन स्वस्वराशौ ग्रहाणां फलान्युक्तानि । यस्य जन्मकाले एकादयो ग्रहाः स्वस्वराशिगता भवेयुरसौ मनुष्यः 'स्वजातिकल्पाधिकपूज्यवित्तो धनाधिकः क्ष्मापति-तुल्यभूपः' इति जालक्रमोक्तवान्भवति । एतदुक्तं भवति, एकस्मिन्ग्रहे स्वराशिस्थे स्वजा-तिसमः, ग्रहद्वये स्वराशिस्थे कल्पाधिकः = स्वकुलाधिकः, एवं क्रमेण निखिले ग्रहे स्वस्व-राशिस्थे भूपो भवति । अन्यत् स्पष्टम् ॥ ०५-१०६ ॥

सूर्य अपने गृहमें हो तो रमणीय मन्दिरवाला, दुराचारी और अतीव कामी होवे। चन्द्रमा हो तो तेज और रूपका धनी हो। मङ्गल हो तो कृषि और बलमें विख्यात हो। बुध हो तो पण्डित हो। बृहस्पति हो तो काव्य-कला-वेद-शास्त्रमें तत्पर हो। शुक्र हो तो मनस्वी, धनी हो। शनि हो तो प्रचण्ड पराक्रमवाला सुखसे रहित और राहु हो तो यशस्वी हो ॥ १०५ ॥

एकादिक ग्रह अपने २ स्थानमें हों तो क्रमसे अपने कुलसम, जातिमें श्रेष्ठ, सबसे मान्य, धनी, खूब धनी, राजाके सदृश और राजा होवे। ( सु. शा. कार ) ॥ १०६ ॥

## अथ मित्रक्षेत्रस्थफलम् ।

मित्रक्षेत्रगते रवौ दृढसुहृद्दाता यशस्वी भवे-
त्तारेशे बहुमानसौख्यधनिको जातो धरानन्दते ।

वित्तागारसुहृत्प्रियः शशिसुते चातुर्यहास्याग्रणी-
र्जीवे शिष्टरतः सिते सुतसुखी मन्दे परान्नो धनी ॥ १०७ ॥
ख्यातः सुखी सुहृत्प्रीतश्चातुर्यगुणवान् सुधीः ॥
भोगी परान्नभोक्ता च मित्रराशिफलं क्रमात् ॥ १०८ ॥
परद्रव्योपभोक्ता स्यादेको मित्रक्षगो ग्रहः ।
द्वौ सुहृद्वित्तभोगी स्यात् त्रयः स्वार्जितवित्तभुक् ॥ १०९ ॥
सुहृच्चतुष्टये दाता गणपः पञ्चखेचराः ।
चमूपः षड्ग्रहाः सप्त ग्रहाः स्याद्धरणीपतिः ॥ ११० ॥
त्रिभिरुच्चंगतैर्भूपस्त्रिभिर्मन्त्री स्वराशिगैः ।
त्रिभिरस्तं गतैर्दासः त्रिभिर्नीचं गतैर्जडः ॥ १११ ॥

इदानीं स्वस्वमित्रक्षेत्रे ग्रहाणां फलान्युच्यन्ते । जन्मकाले त्रयो ग्रहा उच्चगताः यदि भवेयुस्तदा जातो राजा भवति । त्रयो ग्रहाः स्वराशिगताः स्युस्तदा जातो राज्ञो मन्त्री भवति । यदि त्रयो ग्रहा अस्तंगताः = सूर्यरश्मिपरिभूताः स्युस्तदा जातो दासो भृत्यो भवति । त्रयो ग्रहा यदि स्वनीचगताः स्युस्तदा जातो जडो भवति । शेषं सर्वं स्पष्टार्थकमिति ॥ १०७-१११ ॥

सूर्य मित्रगृहमें हो तो दृढमित्र, दाता, और यशस्वी हो । चन्द्रमा हो तो बहुत मान्य, सुखी-धनी हो । मङ्गल हो तो धन-गृह-मित्र-प्रिय हो । बुध हो तो चतुर, हास्यमें अग्रणी हो । गुरु हो तो अच्छे लोगोंका प्रेमी हो । शुक्र हो तो पुत्रसुखी, शनि हो तो दूसरेके अन्नसे धनी हो ॥ १०७ ॥

ख्यात ( नामी ), सुखी, मित्रप्रीति, चतुरगुणवान्, सुधी, भोगी, परान्नभोजी, ये क्रमसे मित्रराशिगत सूर्यादि ७ ग्रहोंके फल हैं ॥ १०८ ॥

एक ग्रह मित्रराशिमें हो तो परद्रव्यका भोगी, दो मित्रगृहीमें हों तो मित्र धनका भोगी हो । तीन हों तो धन पैदा कर के भोग करे ॥ १०९ ॥

चार मित्रगृहीमें हों तो दाता हो । पांच ग्रह हों तो मुखिया हो । छः ग्रह हों तो सेना पति हो । सात ग्रह हों तो राजा हो ॥ ११० ॥

तीन ग्रह उच्च राशिमें हों तो राजा हो । तीन ग्रह अपनी राशिमें हों तो मन्त्री हो । तीन ग्रह अस्त हों तो दास हो और तीन ग्रह नीच राशिमें हों तो जड होता है ॥ १११ ॥

## अथ शत्रुक्षेत्रस्थफलम् ।

शत्रुक्षेत्रगते रवौ पितृसुखत्यागी च सेवापरः
शीतांशौ यदि मातृदुःखनिरतो हृद्रोगशाली भवेत् ।
भूसूनौ विकलोऽकृतज्ञमलिनः सौम्ये सुखी पापधी-
र्जीवे भव्यरतः सिते तु भृतको मन्देऽध्वशोकाकुलः ॥ ११२ ॥
मिश्रदा रिपुगाः पञ्च षड् ग्रहा हीनसौख्यदाः ।
सर्वदुःखकराः सप्त मूढाः कुर्वन्त्यशोभनम् ॥ ११३ ॥

इदानीं शत्रुक्षेत्रस्थानां ग्रहाणां फलानि श्लोकद्वयेनोच्यन्ते । यदि जन्मकाले पञ्च ग्रहा रिपुगाः = शत्रुराशिगताः स्युस्तदा ते मिश्रदाः=शुभाशुभविमिश्रफलदा भवन्ति । षड्-ग्रहाः शत्रुराशिगता हीनसौख्याः = सौख्यविहीनं जातकं कुर्वन्ति । सप्त ग्रहाः शत्रुराशिस्थाः सर्वदुःखकराः = विविधदुःखदायका भवन्ति । एवमेवोक्तप्रकारेण मूढाः = अस्तङ्गता ग्रहाः जातकस्याशोभनं कुर्वन्तीति । अन्यत्स्पष्टमेवेति ॥ ११२-११३ ॥

सूर्य शत्रुक्षेत्रमें हो तो पितृसुखका त्यागी, दूसरेका सेवक हो । यदि चन्द्रमा हो तो

माताको कष्ट देनेवाला, हृदयक. रोगी हो। मङ्गल हो तो विकल, कृतघ्न, और मलीन हो। बुध हो तो सुखी और पाप बुद्धि हो। गुरु हो तो अच्छे कार्योंमें रत शुक्र हो तो दास हो। शनि हो तो मार्गके शोकमें व्याकुल हो ॥ ११२ ॥

शत्रुस्थानमें पांच ग्रह हों तो मिश्र फल देवें, छः ग्रह हों तो सुखहीन करें, सात ग्रह हों तो सब प्रकारका दुःख करें और अस्तग्रह सब अशुभ ही करते हैं ॥ ११३ ॥

## अथ नीचस्थफलम्।

नीचस्थे दिननायके तु पतितोऽबन्धुः प्रवासे रतः
शीतांशौ सरुजोऽल्पपुण्यधनवान् भौमे कृतघ्नो धनी।
क्षुद्रो बन्धुविरोधकृच्छशिसुते जीवेऽपवादी खलः
शुक्रे दुःखरतः शनौ गतधनस्त्रीको विपन्नः खलः ॥ ११४ ॥
स्वेषूच्चभावेषु फलं समग्रं त्रिकोणवत्स्यात्फलमंशकेषु।
स्वराशितुल्यं सुहृदंशकेषु नीचारिमूढेष्वरिराशितुल्यम् ॥ ११५ ॥
स्वोच्चत्रिकोणस्वसुहृच्छत्रुनीचगृहार्कगैः।
फलं सम्पूर्णपादोनदलपादाल्पनिष्फलम् ॥ ११६ ॥
केन्द्रत्रिकोणगाः सर्वे शुभदा बलिनः शुभाः।
त्रिषडायगताः पापा बलिनो यदि शोभनाः ॥ ११७ ॥
षट्पञ्चकत्रिचतुरष्टवियच्चरेन्द्रसम्पर्कजद्युचरभावभवानि यानि।
तुङ्गादिकग्रहफलानि च कीर्तितानि प्रद्योतनप्रमुखलब्धवरप्रसादात् ॥ ११८ ॥

इदानीं नीचस्थितग्रहफलकथनपूर्वकं फलप्रमाणमुच्यते। स्वेषूच्चभावेषु ग्रहाणां समग्रं= सकलं तद्भावजं फलं भवति। अंशकेषु यत्र तत्र स्वराशेरुच्चस्य वा नवांशकेषु ग्रहास्त्रिकोणराशिवत् फलं ददति। मित्रांशकेषु स्वराशितुल्यं फलं ददति। ये ग्रहा नीचं गताः शत्रु-राशिगता अस्तङ्गता वा भवेयुस्ते शत्रुराशिस्थितिफलतुल्यं फलं ददति।

अथ फलप्रमाणं निरुप्यते। स्वोच्चे पूर्णं फलम्। त्रिकोणे ( मूलत्रिकोणे पादोनं $\frac{3}{4}$ फलम्। स्वमित्रगृहे दलमर्द्धं $\frac{1}{2}$ फलम्। शत्रुगृहे पादं $\frac{1}{4}$ फलम्। नीचेऽल्पं=पादाल्पं $\frac{1}{4}>$ फलम्। अर्कगतेऽर्थात्सूर्येण सहास्तङ्गते ग्रहे निष्फलं= न किञ्चित्फलमिति। बलिनो बलयुक्ताः शुभाः ग्रहाः केन्द्रत्रिकोणेषु ( १।४।७।१०।५।९ ) गताः सर्वे शुभदा भवन्ति। यदि बलिनः पापाः त्रिषडाय-( ३।६।११ ) गताः स्युस्तदा ते शोभनाः = शुभदा भवन्ति। अन्यत्स्पष्टमेव सर्वम्। ११८ तमश्लोकेनाध्यायमुपसंहरतीति ॥ ११४-११८ ॥
पारिजाते सुधा टीका कपिलेश्वररञ्जिता। अष्टमे ग्रहयोगेऽस्मिन्नध्याये पूर्णतां गता ॥ ८ ॥

सूर्य नीच राशिमें हो तो पतित, बन्धुहीन और प्रवासी हो। चन्द्रमा नीच राशिमें हो तो रोगी, अल्प पुण्यवाला और धनवान् हो। मङ्गल हो तो कृतघ्न और धनी हो। बुध हो तो क्षुद्र, बन्धुओंसे विरोध करनेवाला हो। बृहस्पति हो तो अपवादी तथा खल हो। शुक्र हो तो दुःखी हो। शनि हो तो निर्धनी, स्त्रीके अधीन, विपत्तियुक्त और खल हो ॥ ११४ ॥

जो ग्रह उच्च राशिमें हों उनका सम्पूर्ण फल होता है, और मूलत्रिकोणके समान अपने नवांशमें फल होता है। अपने राशिके तुल्य मित्रांशमें फल होता है, और नीचमें, शत्रु-गृहमें, तथा अस्तंगतका शत्रु राशि सदृश फल होता है ॥ ११५ ॥

सूर्यादि ग्रहका उच्चादिमें फल इस प्रकार है कि अपनी उच्च राशिमें सम्पूर्ण फल देते हैं, त्रिकोणमें चतुर्थांश कम, मित्रांशकमें आधा, शत्रुगृहमें चतुर्थांश, नीचमें स्वल्प, मूढ ग्रहका कुछ भी फल नहीं होता है ॥ ११६ ॥

